"बिलकुल नहीं।"

"उसे खत लिखोगी ?"

"बिलकुल नहीं।"

जगदीशचन्द्र ने कुर्सी से उठकर अलका की पीठ पर अपना हाथ रखा और बड़े प्यार से बोला, "दैन इट इज़ नथिंग !"

"पर एक बात है।"

"क्या ?"

"अगर कभी मुझे यह मालूम हो गया कि उसने अपना खयाल बदल दिया है, और उसे मेरी ज़रूरत है तो मैं आपसे तलाक लेकर उसके पास चली जाऊंगी।"

"चलो यह शर्त मंजूर है !" जगदीशचन्द्र हंसा। उसने अलका के घने बालों में से एक छोटी लट को अपनी उंगली पर लपेटा, और बोला, "मैं खुश हूं कि तुमने इतनी दिलेरी से बातें की हैं। तुम-सी लड़की कभी झूठ नहीं बोल सकती।"

"मैं कभी झूठ नहीं बोल सकती।"

जगदीशचन्द्र ने झुककर अलका के होंठों को छूना चाहा, पर अलका ने इन्कार में सिर हिला दिया, "अभी नहीं। विवाह के बाद।"

"सुबह अदालत में लिखकर दे दूं।"

"दे दीजिए।"

"पूरा एक महीना इन्तज़ार करनी होगी।"

"आपकी छुट्टी का क्या होगा ?"

"मैं और छुट्टी ले लूंगा।"

जगदीशचन्द्र जब अलका के कमरे से जाने लगा तो अलका ने जल्दी से दरवाज़े की देहरी पर जाकर उससे पूछा, "एक आखिरी खत लिखने की इजाज़त है ? सिर्फ यह लिखना है कि आज से एक महीने के बाद मेरा विवाह हो जाएगा।"

"हां।" जगदीशचन्द्र ने हंसते हुए कहा, और अलका के कमरे से चला गया।

अलका रात को जब कुमार को खत लिखने लगी, तो उसे समझ नहीं आ रहा था कि वह यह खत किसे लिखने लगी थी। हाथ में

कलम पकड़कर जब उसने कागज़ की तरफ देखा तो उसे लगा कि वह खाइयों के पत्थरों को खत लिखने लगी थी।



## १३

"चेतू चाचा शहरे जो ग्या तो शहरे दा ई होई रया !" हरिया ने उठते-बैठते कई बार कहा। कुमार ने कई बार हरिया को झिड़की देकर कहना चाहा, कि उसने चेतू चाचा की रट क्यों लगा रखी थी। आखिर वह कभी-कभार शहर में गया था। चार दिन शहर की रौनक देखेगा, और खुद लौट आएगा। पर कुमार को लगा कि रोज़ जब गाड़ी का समय होता था तो वह खुद घूमते-घूमते शहर की बड़ी सड़क पर चला जाता था। वह पिछले कई दिनों से बैजनाथ की ओर नहीं गया था। हमेशा पपरोला की उतराई उतर जाता था, जैसे वह आधी बाट चलकर स्टेशन से जाते हुए चेतू चाचा को लेने जा रहा हो। इसलिए उसने हरिया को कुछ न कहा।

'मैं चेतू चाचा की बाट इस तरह क्यों देख रहा हूं, जैसे कोई कासिद की इंतज़ार कर रहा हो?' कुमार ने हरिया को कुछ कहने की जगह अपने-आपको कोसा। वह स्वयं रुआंसा-सा हो गया। फिर उसने खुद ही अपने-आपको ढारस बंधाया, 'मैं चेतू की बाट इसलिए देख रहा हूं, कि वह आकर मुझे अलका की पूरी खबर बताए, कि उसने वहां जाकर कोई ज़िद नहीं ठानी थी, और अपने पिताजी का कहना मानकर अपने विवाह की बात पक्की कर ली थी।'

एक दिन नाथी हरिया को खोजती-खोजती कुमार के बरामदे से बाहर निकली। कुमार घास पर बैठा था। नाथी को उसने पहले भी दो बार हरिया के पास आकर शहर की खबर पूछते देखा था। पर वह हमेशा हरिया से पूछकर लौट जाया करती थी। आज वह कुमार के पास आकर खड़ी हो गई :

"बाबूजी।"

"हां, नाथी।"

"मेरी जान तां सूलां टंगोई गई !"

"क्या हुआ नाथी ?"

"चेतू चाचा घरे जो भुल्ली गया !"

"उसने जाना कहां है, नाथी ! आज-कल में ही आ जाएगा। तुम्हारी मां को उसपर भरोसा नहीं, जो इतनी उतावली हो गई है ?"

"खड्डां दे पार तित्तरूं बोलदे तां अम्मां डरी-डरी जांदी !"

कुमार हंसने लगा। कुमार जानता था कि नाथी का खाविंद कई सालों से उसे छोड़कर परदेस गया हुआ था। नाथी जवान-जहान थी, पर वह हंस-खेलकर दिन बिता रही थी। और अब जब चेतू चाचा दो-चार दिनों के लिए परदेस गया था, तो उसकी बूढ़ी औरत इस तरह विराग गई थी, कि वह पल-पल बाद नाथी को उसकी खबर पूछने के लिए भेजती थी। कुमार ने हंसकर नाथी से कहा :

"अगर अम्मां की तरह तुम भी अपना दिल छोड़ बैठो तो क्या होगा !"

"मैं तां बाबूजी अपना दिल खड्डां दिया पत्थरां साही करी लिया !"

"फिर तुम अम्मां को समझाती क्यों नहीं हो ?"

"उसा दीयां हड्डियां दा चूरा होई जांदा ! मिजो क्या पता, उस जो थी कन्ने भेजि दिंदी !"

"उसे किस बात का डर लगता है ?"

"रब दीयां रब जाने, उट्ठी-बई मिजो गालियां दिंदी ए !"

"पर इसमें तुम्हारा क्या कसूर है ?"

"मैं चाचे जो टेशने उप्पर छड्डि आई ! अम्मां उट्ठी-बई गलांदी ए : ओ दगेबाज शहरे जो क्या शहरे दा ई होई रया !"

नाथी लौटने को हुई तो कुमार ने एक गहरा सांस लिया, 'एक ओर चेतू की औरत है, जो यह सोचती है कि चेतू शहर जाकर शहर का ही क्यों हो रहा। दूसरी तरफ मैं हूं जो यह सोच रहा हूं, कि अलका शहर गई है, ईश्वर करे वह शहर की हो रहे !'

"जली जाए शहरां दा रहणां !" नाथी ने जाते-जाते कहा।

"तुम्हें शहरों पर बहुत गुस्सा आ रहा है।" कुमार फिर हंसने लगा।

"तिभ्भो पता नी बाबूजी ए हासा कुत्थूं ते आउंदा ए !" नाथी जाती-जाती ठिठक गई, और कुमार की ओर देखने लगी।

"आज तुम्हें क्या हुआ है, नाथी ! तुम्हें मेरी हंसी पर भी गुस्सा आ रहा है।"

"अलका बीबी जो बन्नी करी शहर भेजि दित्ता ! मेरा मन बुरा हुंदा ए, बाबूजी ! मेरीयां अक्खां उस जो तोपदीयां फिरदीयां !"

कुमार ने चौंककर नाथी के चेहरे की ओर देखा। उसने सोचा, कि अलका ने नाथी को कुछ न बताया होगा, पर यह अल्हड़-सी नाथी खुद ही उसकी हमराज़ बन गई थी। उसके मन ने खुद ही जान लिया था, कि अलका कुमार की भेजी हुई शहर चली गई थी।

"एह घडोलू तां मेरे सिरे दा बैरीए, बाबूजी ! पानिएं जो जांदी आं तां में सारे रस्ते बीबी ए जो तोपदीयां !" नाथी ने कहा, और उदास मुंह लिए चली गई।

कुमार की आंखें झुक गईं। नाथी की बात उसके मन को कचोटने लगी। उसे लगा कि वह भी नाथी की तरह अपने सिर पर अपना भार उठाकर चल रहा था। यह भार किसी दिन उसके सिर का बैरी हो जाएगा। वह इसे उठाए-उठाए फिरेगा, और अलका को जगह-जगह ढूंढ़ता फिरेगा।...

"बाबूजी, बाबूजी...!" हरिया पगडंडी के दूसरे सिरे से दौड़ता आ रहा था, और कह रहा था :

"चेतू चाचा आई गया ! हत्थे नी बड़ा भारा टरंक लई आऊंदा !" हरिया ने कुमार के पास आकर बताया। वह हांफ रहा था।

कुमार को मालूम था कि चेतू खाली हाथ गया था। टरंक की बात सुनकर उसे लगा, जैसे अलका भी चेतू के साथ आई हो।

कुमार का दिल सिहर उठा, और वह सिहरन उसके बदन में से होती हुई उसके पांव में उतर गई। पगडंडी पर चढ़कर अलका को देखने के लिए उसके पैर आगे बढ़े। पर फिर वह अपने पांव को जकड़कर ठिठक गया—जैसे उसने खुद ही एक जंजीर अपने पांवों से बांध ली हो।

'मुझे यही डर था !' कुमार को लगा, जैसे उसे अलका पर गुस्सा

आ रहा था। पर गुस्से से देखने की बजाय वह उत्सुकता से पगडंडी की ओर देखने लगा। देखता भी जा रहा था, और सोचता भी जा रहा था, "उसने ज़रूर मनआई की होगी'''अगर मैं अब उसे आते ही यह कह दूं, कि वह उलटे पांव लौट जाए तो फिर'''यह मुझे चैन से जीने क्यों नहीं देती ?"

"पैरी पाऊंदा बाबूजी !" चेतू चाचा ने दस गज़ दूर से ही कहा, और सर-कंधों पर रखी हुई चीज़ें वहीं उतारकर कुमार के पास आ गया।

कुमार ने एक बार चेतू की तरफ देखा, एक बार खाली पगडंडी की ओर, और धीरे से बोला, "राज़ी तो रहा है, चेतू ?"

"बड़ा राजी बाबूजी !" चेतू ने लपककर कुमार के पांवों को छुआ।

"बड़े दिन लगा दिए ! शहर में बड़ा दिल लग गया था ?" कुमार को लगा, कि चेतू से बातें करते-करते वह अब भी खाली पगडंडी की ओर देख रहा था।

"शहरे दीयां गल्लां, बाबूजी, बड़ा सुख पाया ओथू ! खाने जो बहुत कुछ, देखने जो बहुत कुछ, ओथू बड़े-बड़ मकान'''" चेतू चाचा बोलता जा रहा था।

"अच्छा, अच्छा, अब जल्दी से घर जाओ। तुम्हारी औरत को तुम्हारा विराग हो रहा है।" कुमार ने चेतू को बीच में ही टोककर कहा। उसने चेतू की बात को इसलिए नहीं टोका था, कि वह जल्दी से घर चला जाए ; वह सोच रहा था कि चेतू से शहर की बातें कितनी देर तक खत्म नहीं होंगी। बात को टोक देने से शायद वह रुक जाएगा, और अलका की बात करेगा।

"क्या गलांदी थी ?" चेतू ने अपने पांव से जूती निकालकर उसमें से मिट्टी झाड़ते हुए पूछा।"

"कौन ?"

"नाथी दी अम्मां !"

"वह नाथी को गालियां देती है, कि उसने तुम्हें शहर क्यों भेजा ! वह तुम्हें स्टेशन से लौटा क्यों न लाई !"

"उसदा वस होए बावूजी, तां मिजो गोडे कन्ने बन्नी छड्डु !" चेतू ने कहा, और हंसने लगा। उसकी हंसी में इतना रोष नहीं था, जितनी इस वात की खुशी थी, कि उसके पास ऐसी औरत थी, जो उसे आंख की ओट नहीं रखती थी।

कुमार ने गठरियों और वक्से की तरफ देखा, और चेतू से बोला, "तुम शहर से बड़ी चीज़ें खरीदकर लाए हो?"

"क्या गलाऊं, वावूजी ! अलका वीविए मिजो वड़ीया वखसीसां दित्तियां !"

अलका का नाम सुनकर कुमार को लगा कि यह नाम सुनने के लिए उसके कान वड़े प्यासे थे।

"वह राज़ी थी ?" कुमार की ज़वान ने अपने बस से वाहर होकर यह वात पूछ ली।

"तुसां वास्ते इक कागद दित्ता !" चेतू ने कहा, और वक्से को खोलने लगा।

'अगर इस तरह उसकी खवर को तरसना था, तो उसे भेजना ही क्यों था ?" कुमार ने अपने-आपको उलाहना दिया।

"वावूजी दिक्खां कितनियां वंगा !" चेतू ने वक्से को खोलकर कांच के वहुत-से गजरे दिखाए, और फिर एक रेशमी चादर दिखाते हुए बोला, "ऐ मिजो वड़े वावूजी ने दित्ती औ, पिताजी ने।"

वक्से में एक गर्म कोट पड़ा था। चेतू ने बड़े चाव से उस कोट को निकाला, और उसके रेशमी अस्तर को अपनी तली से बार-बार सहलाते हुए कहा, "इक ओथू साहव आया, मिजो एक कोट···" चेतू की वात उसके मुंह में ही रह गई। उसे लगा कि कुमार ने माथे में तेवर डालकर उसकी तरफ देखा था। उसने सोचा कि वावूजी उससे नाराज़ हो गए थे, कि उसने यह चीज शायद खुद मांग कर ली थी।

"मैं कुछ नहीं मंगिया था वावूजी, साहव ने मिजो आपू ही दित्ता !" चेतू ने कुछ सहमकर कहा, और जल्दी से वक्स के खाने में से एक लिफाफा निकालकर कुमार को दिया।

कुमार ने लिफाफा ले लिया, और अपने कमरे में जाकर दरवाज़ा भिड़का लिया।—

आ रहा था। पर गुस्से से देखने की बजाय वह उत्सुकत
की ओर देखने लगा। देखता भी जा रहा था, और सो
जा रहा था, "उसने ज़रूर मनआई की होगी···अगर
आते ही यह कह दूं, कि वह उलटे पांव लौट जाए तो फिर
चैन से जीने क्यों नहीं देती ?"

"पैरी पाऊंदा बाबूजी !" चेतू चाचा ने दस गज़ दूर
और सर-कंधों पर रखी हुई चीजें वहीं उतारकर कुमार
गया।

कुमार ने एक बार चेतू की तरफ देखा, एक बार ख
की ओर, और धीरे से बोला, "राज़ी तो रहा है, चेतू ?

"बड़ा राजी बाबूजी !" चेतू ने लपककर कुमार
छुआ।

"बड़े दिन लगा दिए ! शहर में बड़ा दिल लग गया थ
को लगा, कि चेतू से बातें करते-करते वह अब भी खाली
ओर देख रहा था।

"शहरे दीयां गल्लां, बाबूजी, बड़ा सुख पाया ओथ
बहुत कुछ, देखने जो बहुत कुछ, ओथू बड़े-बड़ मकान··
बोलता जा रहा था।

"अच्छा, अच्छा, अब जल्दी से घर जाओ। तुम्हा
तुम्हारा विराग हो रहा है।" कुमार ने चेतू को बीच में
कहा। उसने चेतू की बात को इसलिए नहीं टोका था,
से घर चला जाए ; वह सोच रहा था कि चेतू से शहर की
देर तक खत्म नहीं होंगी। बात को टोक देने से व
जाएगा, और अलका की बात करेगा।

"क्या गलांदी थी ?" चेतू ने अपने पांव से जूत
उसमें से मिट्टी झाड़ते हुए पूछा।"

"कौन ?"

"नाथी दी अम्मां !"

"वह नाथी को गालियां देती है, कि उसने तुम्हें शह
वह तुम्हें स्टेशन से लौटा क्यों न लाई !"

"उसदा वस होए बाबूजी, तां मिंजो गोडे बन्ने रक्खी छडे!" चेतू ने कहा, और हंसने लगा। उसकी हंसी में इतना रोष नहीं था, जितनी इस बात की खुशी थी; कि उसके पास ऐसी औरत थी, जो उसे आंख की ओट नहीं रखती थी।

कुमार ने गठरियों और बक्से की तरफ देखा, और चेतू से बोला, "तुम शहर से बड़ी चीज़ें खरीदकर लाए हो?"

"क्या गलाऊं, बाबूजी! अलका बीबिए मिंजो बड़ीयां चीजां दित्तियां!"

अलका का नाम सुनकर कुमार को लगा कि यह नाम सुनने के लिए उसके कान बड़े प्यासे थे।

"वह राज़ी थी?" कुमार की ज़बान ने अपने बस से बाहर होकर यह बात पूछ ली।

"तुसां वास्ते इक कागद दित्ता!" चेतू ने कहा, और बक्से को खोलने लगा।

'अगर इस तरह उसकी खबर को तरसना था, तो उसे भेजा ही क्यों था?" कुमार ने अपने-आपको उलाहना दिया।

"बाबूजी दिक्खां कितनियां वंगा!" चेतू ने बक्से को खोलकर कांच के बहुत-से गजरे दिखाए, और फिर एक रेशमी चादर दिखाते हुए बोला, "ऐ मिंजो बड़े बाबूजी ने दित्ती जी, पिताजी ने।"

बक्से में एक गर्म कोट पड़ा था। चेतू ने बड़े चाव से उस कोट को निकाला, और उसके रेशमी अस्तर को अपनी तली से बार-बार सहलाते हुए कहा, "इक ओथू साहब आया, मिंजो एक कोट…" चेतू की बात उसके मुंह में ही रह गई। उसे लगा कि कुमार ने माथे में तेवर डालकर उसकी तरफ देखा था। उसने सोचा कि बाबूजी उससे नाराज़ हो गए थे, कि उसने यह चीज़ शायद खुद मांग कर ली थी।

"मैं कुछ नहीं मंगिया था बाबूजी, साहब ने मिंजो आपू ही दित्ता!" चेतू ने कुछ सहमकर कहा, और जल्दी से बक्स के खाने में से एक लिफाफा निकालकर कुमार को दिया।

कुमार ने लिफाफा ले लिया, और अपने कमरे में जाकर दरवाज़ा भिड़का लिया।—

"आपने मेरे कई नाम रखे थे। अपने नये-नये नाम रखने की मुझे आदत हो गई थी। आज इस महीने की आठ तारीख है। अगले महीने की इसी तारीख को मैं अपना एक और नाम रखूंगी—मिसिज़ जगदीशचन्द्र ! यह खबर सबको बता देना। खाइयों के पत्थरों को भी बता देना !···" यह खत पढ़कर कुमार को पहली बार ज़िन्दगी में यह महसूस हुआ, कि उसकी छाती को चीरकर उसका रोना निकल जाएगा।

## १४

जगदीशचन्द्र अपने गांव चाहल अपनी मां के पास चला गया था। पूरे बीस दिन वहां रहकर, फिर कुछ चीज़ें खरीदने के लिए अमृतसर आ गया था। रात को उसे अलका के पिताजी अपने पास ले आए थे। अलका उसे पूरे सत्कार से मिली थी। उसके साथ कोठी के बगीचे में भी बैठी रही। जगदीशचन्द्र को सिर्फ यह महसूस हुआ था कि अलका पहले से कुछ दुबली हो गई थी।

आधी रात होगी। सोते-सोते जगदीशचन्द्र को लगा, जैसे वह किसी पहाड़ की पगडंडी पर खड़ा होकर सामने के ऊंचे पहाड़ों पर पड़ी हुई बर्फ को देख रहा हो। पास के किसी मोड़ पर से उसे किसी पहाड़िन के गाने की आवाज़ सुनाई दी। पहाड़ी स्वर कितनी ही देर उसके कानों में गूंजते रहे। फिर स्वरों के साथ-साथ गीत भी सुनाई देने लगा :

'दु:खां वाला डलडू तूं मेरे कन्ने देई दे !
ता होई जा अगाड़ी मेरे माहणुयां !
ओ पखलिया माहणुयां !'

आवाज़ दिल में उतरती जा रही थी। जगदीशचन्द्र अधजगी हालत में था। उसको कितनी ही देर मालूम न हुआ कि वह पहाड़ पर नहीं था, एक शहर के एक कमरे में सोया हुआ था।

एक बार गीत के बोल थिरक गए, जैसे गानेवाले की आवाज़ आंसुओं से भर आई हो। जगदीशचन्द्र चौंककर चारपाई से उठ

बैठा। आवाज़ बाहर के बगीचे में से आ रही थी। बगीचे में रात का अंधेरा गहरा नहीं था। वह कितनी देर खिड़की में से देखता रहा। पर जिस तरफ आवाज़ की सीध थी, उस तरफ एक पेड़ का गहरा साया था। पेड़ के साए की तरफ देखते हुए जब उसकी आंखें अंधेरे ी कुछ हिल गईं, तो उसने अलका की पीठ पहचान ली।

"अलका !" जगदीशचन्द्र ने बाहर बगीचे में जाकर कहा, और ाड़ से पीठ टेककर खड़ी हुई अलका के पास जा खड़ा हुआ।

अलका चुप हो रही।

"तुम बहुत उदास हो !"

अलका ने सिर झुका लिया।

"मुझे लगता है जैसे इस सारी उदासी का कारण मैं हूं।"

"नहीं, आप नहीं।"

"पर मेरे कारण तुम्हारी मजबूरी और बढ़ जाएगी !"

"इससे अधिक अब क्या बढ़ेगी···!"

"पर अलका···"

"जी।"

"कैसा विवाह है यह ?"

"मैं खुद नहीं जानती।"

"मैं कई बार बैठे-बैठे सोचने लगता हूं···बाज़ार भी जाता हूं, चीज़ें भी खरीदता हूं···पर दिल में खुशी नहीं दिखती···"

अलका को अपने पर कभी तरस नहीं आया था, जगदीशचन्द्र की हालत पर उसे तरस आ गया। उसने आगे बढ़कर जगदीशचन्द्र का हाथ पकड़ लिया, "आप क्यों विचारों में पड़ते हैं, इन्कार कर दीजिए इस विवाह से !"

"मैंने एक दिन यह भी सोचा था, और उस रात तुम्हें खत भी लिखा था, पर दूसरे दिन मैं खुद ही विचारों में डब गया। लिफाफे में डाला हुआ खत फाड़ डाला।"

"आज यही समझ लीजिए, कि मुझे वह खत मिल गया है।"

"तुम्हारे पिताजी क्या कहेंगे ? सोचेंगे, यह कैसा आदमी है ! सिर्फ दस दिन बाकी हैं।"

"पिताजी से मैं खुद कुछ कह लूंगी।"

"पर अलका···वह कैसा आदमी है जो तुम्हें प्यार नहीं कर सका !···तुम उसे भूल नहीं सकतीं···?···मैं सोचता हूं कि उसे तुम समय पाकर भूल जाओगी।"

अलका ने पहली बातों का कोई जवाब नहीं दिया। आखिरी बात के जवाब में बोली, "शायद यह समय उमर जितना लम्बा हो जाए ! आप इस समय की कीमत चुकाते रहिएगा ?"

"मुझे उदास रहने की ज़रा भी आदत नहीं, पर मैं कई दिनों से उदास हूं।"

"मैं इसीलिए कहती हूं, कि आप यह कीमत क्यों दें !"

"मैं भी यही सोचता हूं कि मैं क्या कर रहा हूं···तुमने मुझे पहले दिन ही सब कुछ बता दिया था। पर उस दिन जाने मुझे क्या हुआ था !"

"मैं उस दिन सोच रही थी, कि आप न जाने यह विवाह क्यों करना चाहते हैं···!"

"तुम मुझे बहुत खूबसूरत लगी थीं···पर अब सोचता हूं कि मैं तुम्हारी अकेली खूबसूरती का क्या करूंगा···!···" जगदीशचन्द्र की भटकती आंखों ने अंधेरे में अलका के चेहरे को टटोला।

"आप ठीक सोचते हैं।"

"मेरा खयाल है कि मैं बाकी छुट्टियां कैंसिल करवाकर वापिस नौकरी पर चला जाऊं। पर मेरे जाने के बाद क्या सोचोगी ?"

"क्यों ? एक अच्छा आदमी, और क्या ! आप यूंही परेशान हो रहे हैं। आज आपकी रात की नींद भी खराब हो गई है।"

अलका जगदीश को साथ लेकर कोठी में लौट आई, और जगदीश को उसके कमरे तक छोड़कर खुद अपने कमरे में चली आई।

अलका जिन दिनों यहां होती थी, सुबह की चाय खुद बनाया करती थी। उस दिन भी जब सुबह हुई, अलका ने चाय बनाई। एक प्याला अपने पिताजी के कमरे में रख आई, और एक प्याला जगदीश के कमरे में। जगदीश के कमरे से जब वह लौट रही थी तो आवाज़ देकर जगदीश ने उसे अपने पास बुलाया।

अलका पलंग के पास जाकर खड़ी हो गई। जगदीश ने पलंग से उठकर एक सिगरेट सुलगाई, और पलंग के पाये पर बैठते हुए बोला, "मुझे रात को बिलकुल नींद नहीं आई।"

"आप इतना क्यों सोचते हैं? वापिस जाकर एक-दो दिन में ठीक हो जाएगा।"

"तुमने उस दिन तलाक की बात की थी।"

"अच्छा हुआ उसकी ज़रूरत न पड़ी!"

"तलाक विवाह के बाद होता है। पर मुझे आज ऐसे लगता है, जैसे तलाक विवाह से पहले हो गया हो···!···"

अलका ने मन की पीड़ा को जीकर देखा हुआ था। वह जगदीश के मुंह से इतनी भावुक बात सुनकर सहम गई, कि इस राह-चलते आदमी को यह पीड़ा न छू जाए।

"मैं कभी ऐसी भावुक बातें नहीं करता···पर तुम ठीक कहती हो। वापिस काम पर लौट जाऊंगा, तो एक दिन में ठीक हो जाऊंगा।"

अलका जाने लगी तो जगदीश ने उसे फिर रोक लिया, और बोला, "तुम मेरे मन की हालत समझती हो?"

"हां।"

"मैं जब तुम्हारी तरफ देखता हूं, तुम्हारे चेहरे के पीछे मुझे एक और चेहरा भी दिखाई देता है, जिससे तुम प्यार करती हो—मुझे उसका चेहरा भी दीखता है···शायद मैं जब भी तुम्हारी तरफ देखूंगा···मुझे इसी तरह दिखाई देगा···इसलिए हमें विवाह नहीं करना चाहिए। क्यों, करना चाहिए?"

"नहीं करना चाहिए।"

"मेरा यहां दिल घबराता है। मैं अभी तैयार होकर चला जाऊंगा।"

"अच्छा।"

"मैं पिताजी से कुछ नहीं कहूंगा—तुम खुद कुछ कह देना।"

"अच्छा।"

अलका अपने कमरे में लौटी, तो उसकी चाय ठण्डी हो चुकी

था। उसने गर्म चाय का एक प्याला और बनाया। खिड़की में खड़ी जब वह चाय पी रही थी उसने जगदीशचन्द्र को कोठी के दरवाज़े से बाहर जाते हुए देखा।—अलका कितनी ही देर जगदीश की पीठ की तरफ देखती रही। वह ओझल हो गया, तो अलका उसकी पीठ के ख़याल में ही डूबी रही—उसे लगा, जैसे वह इस पीठ से माफी मांग रही हो।

## १५

कुमार के कमरे में लटका हुआ कैलेंडर कई दिनों से कुमार की ओर देख रहा था, और कुमार उसकी ओर। कैलेंडर की ओर देखते-देखते कुमार कभी यह सोचता कि आनेवाली आठ तारीख इतनी जल्दी क्यों आ रही थी, और उसका दिल चाहता था, कि वह तारीख कहीं रास्ते में ही अटक जाए, और कभी वह सोचता, कि आनेवाली आठ तारीख इतनी देर से क्यों आ रही थी, और उसका दिल चाहता, कि तारीख जल्दी से आकर गुज़र जाए। कैलेंडर उसकी तरफ देखता रहता था, और देखते-देखते उसका दिल चाहता कि वह इस कमरे में से उठकर वहां चला जाए, जहां से कुमार को कभी किसी तारीख का पता न चले।

आठ शब्द याद आते ही कुमार को जाने क्या हो जाता। एक दिन हरिया ने आकर जब आठ आने मांगे तो कुमार काफी देर उसके चेहरे की तरफ देखता रहा।

"अट्ठ बजी गए बाबूजी?" एक दिन सुबह लकड़ियों का गट्ठा ले जाते हुए पहाड़िये ने कुमार से पूछा, तो कुमार का पांव ठिठककर पत्थर से जा टकराया।

कुमार कई दिनों से एक तस्वीर बना रहा था। तस्वीर में एक चन्द्रमा अपने पूरे जलाल में था। नीचे एक पानी का तालाब था। उसमें चांद की परछाईं भी चन्द्रमा की ही तरह भरपूर जलाल में थी। तालाब के किनारे पर कुछ लम्बे पेड़ थे, और पानी में उनके काले साये तैर रहे थे। यह तस्वीर करीब आठ फुट लम्बी थी। कुमार ने

जब तस्वीर खतम की, तो कमरे की सबसे बड़ी दीवार पर लटकाकर उसे दूर से देखने लगा। उसे महसूस हुआ कि तस्वीर पर बड़े आकार में 'आठ' का अंक लिखा हुआ था। आसमान के चन्द्रमा का गोल दायरा, और पानी में उसकी परछाईं का गोल दायरा मिलकर 'आठ' का अंक बन गया था। कुमार ने कई बार अपनी चेतना पर दबाव डालकर देखना चाहा कि तस्वीर में एक चन्द्रमा था, और एक उसकी परछाईं। पर उसकी आंखें इस विचार के प्रतिकूल जब तस्वीर की ओर देखती थीं, तो उन्हें 'आठ' का अंक दिखाई देता था। तस्वीर की ओर देखते-देखते कुमार ने देखा कि तस्वीर के पेड़ भी आठ ही थे। चार तलाब के किनारे पर उगे हुए पेड़ थे, और चार उनके पानी में तैरते साये। कुमार ने घबराकर वह तस्वीर दीवार से उतार ली।

कुमार ने नया कैनवस लेकर एक और तस्वीर बनानी शुरू कर दी। इस तस्वीर में एक अन्धेरे का आलम था। एक मुसाफिर इस अंधेरे में रास्ते पर चल रहा था। क्षितिज की केवल हलकी-सी रेखा उस मुसाफिर को दिखाई दे रही थी। मुसाफिर का सारा शरीर अंधरे में लिपटा हुआ था। पर उसके पैर रोशनी में भीगे हुए थे। कुमार ने इस मुसाफिर के पैरों को उजले रंगों में बनाया। जितने कदम वह मुसाफिर चल चुका था कुमार ने उन पैरों के निशान भी उजले बनाए। तस्वीर को खत्म करके कुमार ने जब उसे कमरे की दीवार पर लगाया तो उसकी तरफ देखते-देखते कुमार, को लगा कि तस्वीर का मुसाफिर चल नहीं रहा था। अपने पैरों पर खड़ा का खड़ा रह गया था। कुमार ने उन उजले कदमों की ओर देखा, जो कदम वह मुसाफिर चलकर आया था। कदम पूरे सात थे। आठवें कदम पर वह मुसाफिर चलने से रुक गया था। कुमार ने कांपते हाथों से उस तस्वीर को दीवार से उतार लिया, और नया कैनवस लेकर एक और तस्वीर बनाने लगा।

इस नई तस्वीर में कुमार ने खास ध्यान रखा कि किसी तरह भी पेड़ों और कदमों की तरह कोई ऐसी चीज नहीं बनाएगा जिसे गिना जा सके। इस तस्वीर में उसने एक लड़की इस तरह की बनाई, जिसका सम्बन्ध एक अलग दुनिया, और अलग किस्म की जिन्दगी से था।

लड़की के इस तरफ उसने संगमरमर की जाली की एक बहुत ऊंची आड़ बना दी। जाली की यह आड़ एक दुनिया को, और एक ज़िन्दगी को अलग-अलग कर रही थी।

कुमार ने एस तसल्ली से इस तस्वीर को बनाकर जब दीवार पर टांगा, और खुद दरवाज़े की चौखट पर खड़ा होकर दूर से इस तस्वीर को देखने लगा, तो उसकी आंखें चकित रह गईं। संगमरमर की जाली के सारे सुराख एक-दूसरे से मिलकर इस तरह के आकार में ढल गए थे जैसे पूरे के पूरे कैनवस पर सैकड़ों 'आठ' लिखे हुए हों। 'आठों' की लम्बी कतार थी, कतार के नीचे एक और कतार! उसके नीचे एक और कतार, उसके नीचे एक और कतार···!··· कुमार ने सिर झुकाकर दीवार की ओर से मुंह फेर लिया, जैसे उसने अपने-आपसे मुंह फेर लिया हो।

हरिया कई बार बैठे-बैठे अपने देश का एक गीत गाया करता था, 'बारां बजि गए हो, राजे दीयां घड़ीयां बारां बजि गए हो!' कुमार ने यह गीत कई बार सुना था। इसे सिर्फ हरिया ही नहीं गाया करता था, गड़रिये भी गाया करते थे। कोई-कोई तो इसे बांसुरी पर बजाया करता था। कुमार ने कभी इस गीत की तरफ ध्यान नहीं दिया था। आज हरिया से यह गीत सुनकर उसे लगा, कि इस गीत की पृष्ठभूमि में कोई दर्द-भरी कहानी थी। इस घाटी में कभी इस तरह के बारह बजे होंगे, कि सारी घाटी कांप उठी होगी। इस घटना को जाने कितने वर्ष हो चुके होंगे। शायद एक सदी गुज़र चुकी हो। पर बारह बजे घटित हुई कहानी आज भी इस घाटी के लोगों को याद थी। जैसे वे आज भी जब घड़ी की तरफ देखते हैं, उन्हें बारह बजने से भय आने लगता है।···

"हरिया!"

"हां, बाबूजी।"

"यह तुम क्या गा रहे हो—बारां बजि गए?"

"एह साड़े देसे दा गीत ए!"

"बारह बजे क्या हुआ था?"

"बारह बजे मोहने ने फांसिए चढ़ना सी!"

"यह मोहना कौन था ?"

"फुल्ला लद्दीयां बाड़ीयां विच राजे दा माली सी ।"

"राजे ने उसे फांसी का हुक्म क्यों दे दिया ?"

"एह राजे दी रानी कीयां हार दिंदा सी ।"

"और क्या करता था ?"

"पंजरंगी मुरली वजांदा सी ।"

"फिर राजे ने उसे फांसी लगा दिया ?"

"नहीं, बाबूजी ! इसदे धरमे दे भार नाल तखता टुटी गया !"

"ओ···!···"

कुमार जब हरिया से यह कहानी सुनकर दूर के पेड़ों की तरफ देखते हुए नीचे गया तो वह सोच रहा था, 'मोहने ने किसी रानी के रूप की पूजा की होगी, रानी के शृंगार के लिए उसने फूलों के हार पिरोए होंगे, राजा को उन फूलों में से मुहब्बत की खुशबू आई होगी, और राजा ने फांसी का हुक्म सुना दिया ! मुहब्बत करना मोहने का कसूर था ; यही कसूर उसका धर्म बन गया, और धर्म के भार से फांसी का तख्ता टूट गया···मैं इससे बिलकुल उलटा खेल खेल रहा हूं··· मैंने मुहब्बत को धर्म नहीं बनाया, शायद इसीलिए मेरे भार से कुछ नहीं बनता । मेरे सारे दिन, सारी रातें इस तरह हो गई हैं, जैसे मैं फांसी के तख्ते पर खड़ा होऊं···!···'

घड़ी की सुई ने जैसे धीरे-धीरे सरकते हुए वही बारह बजा दिए थे, जब मोहने ने फांसी लगना था । उसी तरह समय की सुई धीरे-धीरे सारे दिन गुज़र गई, और आखिर आठ तारीख पर आ पहुंची ।···

कुमार को याद आया कि कई वर्ष पहले जब वह बम्बई पढ़ता था, तो वह एक बार समुद्र में नहाने के लिए गया था । उस दिन उसने पहली दफा समुद्र में पांव रखा था । वह कितनी ही हलकी-हलकी लहरों के थपेड़े अपनी पीठ पर महसूस करता रहा । कभी उसके पैर उखड़ जाते थे, कभी समुन्दर का सलोना पानी उसके नाक और मुंह में चला जाता था । वह कितनी ही देर छोटी-छोटी लहरों में खड़ा रहा था । नहाते-नहाते वह पानी में और आगे बढ़ गया था, और फिर अचानक एक बहुत बड़ी लहर उसपर चढ़ आई

लड़की के इस तरफ उसने संगमरमर की जाली की एक बहुत ऊंची आड़ बना दी। जाली की यह आड़ एक दुनिया को, और एक ज़िन्दगी को अलग-अलग कर रही थी।

कुमार ने एस तसल्ली से इस तस्वीर को बनाकर जब दीवार पर टांगा, और खुद दरवाज़े की चौखट पर खड़ा होकर दूर से इस तस्वीर को देखने लगा, तो उसकी आंखें चकित रह गईं। संगमरमर की जाली के सारे सुराख एक-दूसरे से मिलकर इस तरह के आकार में ढल गए थे जैसे पूरे के पूरे कैनवस पर सैंकड़ों 'आठ' लिखे हुए हों। 'आठों' की लम्बी कतार थी, कतार के नीचे एक और कतार! उसके नीचे एक और कतार, उसके नीचे एक और कतार···!··· कुमार ने सिर झुकाकर दीवार की ओर से मुंह फेर लिया, जैसे उसने अपने-आपसे मुंह फेर लिया हो।

हरिया कई बार बैठे-बैठे अपने देश का एक गीत गाया करता था, 'बारां बजि गए हो, राजे दीयां घड़ीयां बारां बजि गए हो!' कुमार ने यह गीत कई बार सुना था। इसे सिर्फ हरिया ही नहीं गाया करता था, गड़रिये भी गाया करते थे। कोई-कोई तो इसे बांसुरी पर बजाया करता था। कुमार ने कभी इस गीत की तरफ ध्यान नहीं दिया था। आज हरिया से यह गीत सुनकर उसे लगा, कि इस गीत की पृष्ठभूमि में कोई दर्द-भरी कहानी थी। इस घाटी में कभी इस तरह के बारह बजे होंगे, कि सारी घाटी कांप उठी होगी। इस घटना को जाने कितने वर्ष हो चुके होंगे। शायद एक सदी गुज़र चुकी हो। पर बारह बजे घटित हुई कहानी आज भी इस घाटी के लोगों को याद थी। जैसे वे आज भी जब घड़ी की तरफ देखते हैं, उन्हें बारह बजने से भय आने लगता है।···

"हरिया!"

"हां, बाबूजी।"

"यह तुम क्या गा रहे हो—बारां बजि गए?"

"एह साढ़े देसे दा गीत ए!"

"बारह बजे क्या हुआ था?"

"बारह बजे मोहने ने फांसिए चढ़ना सी!"

"यह मोहना कौन था ?"

"फुल्ला लद्दीयां वाड़ीयां विच राजे दा माली सी ।"

"राजे ने उसे फांसी का हुक्म क्यों दे दिया ?"

"एह राजे दी रानी कीयां हार दिंदा सी ।"

"और क्या करता था ?"

"पंजरंगी मुरली वजांदा सी ।"

"फिर राजे ने उसे फांसी लगा दिया ?"

"नहीं, बाबूजी ! इसदे धरमे दे भार नाल तखता टुटी गया !"

"ओ···!···"

कुमार जब हरिया से यह कहानी सुनकर दूर के पेड़ों की तरफ देखते हुए नीचे गया तो वह सोच रहा था, 'मोहने ने किसी रानी के रूप की पूजा की होगी, रानी के शृंगार के लिए उसने फूलों के हार पिरोए होंगे, राजा को उन फूलों में से मुहब्बत की खुशबू आई होगी, और राजा ने फांसी का हुक्म सुना दिया ! मुहब्बत करना मोहने का कसूर था ; यही कसूर उसका धर्म बन गया, और धर्म के भार से फांसी का तख्ता टूट गया···मैं इससे बिलकुल उलटा खेल खेल रहा हूं··· मैंने मुहब्बत को धर्म नहीं बनाया, शायद इसीलिए मेरे भार से कुछ नहीं बनता। मेरे सारे दिन, सारी रातें इस तरह हो गई हैं, जैसे मैं फांसी के तख्ते पर खड़ा होऊं···!···'

घड़ी की सुई ने जैसे धीरे-धीरे सरकते हुए वही बारह बजा दिए थे, जब मोहने ने फांसी लगना था। उसी तरह समय की सुई धीरे-धीरे सारे दिन गुजर गई, और आखिर आठ तारीख पर आ पहुंची।···

कुमार को याद आया कि कई वर्ष पहले जब वह बम्बई पढ़ता था, तो वह एक बार समुद्र में नहाने के लिए गया था। उस दिन उसने पहली दफा समुद्र में पांव रखा था। वह कितनी ही हलकी-हलकी लहरों के थपेड़े अपनी पीठ पर महसूस करता रहा। कभी उसके पैर उखड़ जाते थे, कभी समुन्दर का सलोना पानी उसके नाक और मुंह में चला जाता था। वह कितनी ही देर छोटी-छोटी लहरों में खड़ा रहा था। नहाते-नहाते वह पानी में और आगे बढ़ गया था, और फिर अचानक एक बहुत बड़ी लहर उसपर चढ़ आई

थी। वह बौखला उठा था। उसे लगा था कि यह लहर उसे वहा-कर ले जाएगी।…एक और आदमी उससे कुछ फासले पर नहा रहा था। उसने पास आकर कुमार का हाथ पकड़कर उसे ऊपर उछाल लिया था, और लहर पैरों के नीचे से गुज़र गई थी। उसने कुमार को बताया था, कि इस तरह की ऊंची लहरों के आने पर या तो अपने पैर उठाकर लहर पर सवार हो जाना चाहिए, और या नाक-मुंह बंद रखकर लहर को अपने सिर पर से गुज़र जाने देना चाहिए। और कुमार ने सोचा, कि अगर वह आठ तारीख की इस ऊंची लहर पर सवार होकर पार नहीं हो सकता, तो उसे अपना नाक-मुंह बंद कर लेना चाहिए, और इस लहर को अपने सिर के ऊपर से गुज़र जाने देना चाहिए!

कुमार अपने चक्क की पगडंडी पर चलता बड़ी सड़क पर आ गया। इस सड़क पर से अक्सर सैलानियों की मोटरें गुज़रती थीं। कई बार कुछ सैलानी अपनी मोटरें सड़क पर छोड़कर कुमार का स्टुडियो देखने के लिए चक्क की पगडंडी उतर आते थे। मन्दिरों के झरनों की तरह इस घाटी में कुमार का स्टुडियो भी दर्शनीय समझा जाता था। कई बार कुछ लोग कुमार से शहर का कोई काम भी पूछ लेते थे।—आज कुमार को सड़क पर आकर किसी सैलानी की शहर की ओर जाती मोटर तो दिखाई न दी, पर फौजियों की एक जीप ज़रूर मिल गई। फौजियों ने बताया कि उन्हें पठानकोट तक जाना था। कुमार उनकी जीप में बैठकर पठानकोट की तरफ चल दिया। जीप पालमपुर पहुंची तो कुमार ने पठानकोट जाने का इरादा छोड़ दिया। वह पालमपुर ही उतर गया।

'जैसा पठानकोट वैसा पालमपुर!' कुमार ने मन में कहा, और उस गली की तरफ चल दिया। वहां पहुंचकर कुमार ने सोचा था, कि वह नाक-मुंह बंद कर किसी औरत के जिस्म में इस तरह खो जाएगा कि आठ तारीख की ऊंची लहर उसके सिर के ऊपर से गुज़र जाएगी। कुमार को विश्वास था कि वह पानियों में अडिग खड़ा रह जाएगा, और वह आसानी से किनारे की रेत पर लौट आएगा।

पालमपुर के बाज़ार में बैठनेवाली औरतों को ज्यादा आमदनी

की उम्मीद नहीं हुआ करती थी। इस रास्ते से होकर गुज़रनेवाले फौजी उनका एकमात्र सहारा थे। बड़े अफसर उस तरफ कम ही आते थे, क्योंकि उन्हें पठानकोट में यहां से अधिक सहूलियतें मिल जाती थीं। इसलिए आम किस्म के ग्राहकों की अभ्यस्त ये औरतें जब कभी ऐसे आदमी को देखतीं जिससे उन्हें ज़्यादा आमदनी की उम्मीद होती तो वे खास तौर से उसका स्वागत करतीं। कुमार का स्वागत भी इस तरह हुआ, जैसे एक मुद्दत के बाद किसी वाकिफ के घर में आया हो।

चन्द्रावती की आयु को अल्हड़ कहा जा सकता था, पर उसकी कोई भी अदा अल्हड़ नहीं थी। कुमार ने शराब पीने से इन्कार कर दिया, तो चन्द्रा ने मुस्कराकर कुमार के सामने से गिलास हटा लिया। कांच के एक प्याले में उसने फलों का रस डालकर कुमार के पास रख दिया, और उसके पैरों से बूट उतारकर उसकी जुराबें उतारने लगी।

चन्द्रा की ठंडी-ठंडी उंगलियां जब कुमार के कसे हुए बदन से छुईं, तो कुमार को लगा जैसे नींद आ रही हो।

चन्द्रा ने सेमल की रुई से भरा हुआ एक तकिया पलंग पर रख दिया। कुमार ने तकिये पर सिर रखकर चन्द्रा से पूछा, कि अगर आज उसका विवाह होना हो तो वह कैसे कपड़े पहनेगी। उसने चन्द्रा को वैसे ही कपड़े पहन लेने के लिए कहा, और चांदी के वे सारे गहने भी पहनने को कहा, जिन्हें विवाह के दिन पहना जाता है।

चन्द्रा चुप रही। साथ की कोठरी में जाकर उसने अपना बक्स खोला। चन्द्रा ने हरी छैल की चूड़ीदार सलवार पहनी। दरियाई किनारीवाला कुर्ता पहना, पांव में पायल, और नाक में चांदी की एक छोटी-सी नथ पहनकर जब वह कुमार के पास आई तो कुमार सो चुका था।

पायल की खनक से कुमार ने अपनी अलसाई आंखें खोलीं, और देखा कि चन्द्रा उसके पायताने इस तरह सिमटकर बैठ गई थी जैसे वह अभी-अभी डोली में से निकलकर लाई गई हो।

कुमार ने हाथ पकड़कर चन्द्रा को पायताने से उठाया। पर

चन्द्रा को अपनी बांहों में लेते हुए उसे महसूस हुआ जैसे वह कपड़ों की बनी एक गुड़िया से खेल रहा हो।

चन्द्रा ने नाक में पहनी हुई नथ को अपनी उंगलियों से थाम लिया। नथ का मोती शायद उसे भारी लग रहा था। कुमार ने चन्द्रा की ओर देखा, और उसे लगा, कि चन्द्रा विवाह का यह स्वांग भरते-भरते ऊब गई थी।

'यह स्वांग किसलिए।' कुमार को खयाल आया, और उसने अपने-आप को घूरकर देखा, 'मैंने चन्द्रा को अलका का स्वांग भरने के लिए क्यों कहा था ? मैं यह क्या कर रहा हूं !'

'आज ही नहीं, तुम हमेशा ही इस तरह करते हो !' कुमार को लगा, जैसे बाहर से किसीने कुछ न कहा हो, पर उसके अन्दर बैठकर उससे कोई कह रहा था, 'तुमने अपने-आपको कभी भी उस तरह स्वीकार नहीं किया, जैसे तुम्हें करना चाहिए था। तुमने अलका को भी कभी उस तरह कबूल नहीं किया, जैसे तुम्हें करना चाहिए था। तुम अलका में हमेशा एक वेश्या का भ्रम खाते रहे, और आज एक वेश्या में अलका का भ्रम खाना चाहते हो···तुम यह क्यों नहीं समझते कि वह यहां भी बैठी हुई है, तुम उसके पास बैठे हुए हो, और तुम यहां भी खड़े हो, वह तुम्हारे पास खड़ी है···'

'···पानी में कभी रेखा नहीं खिचती। रेखा का भ्रम होता है, पर रेखा नहीं !···तुम अब तक पानी को तोड़कर देख रहे हो···"

पानी टूट नहीं सकता था ; पानी का बांध टूट गया। दिल के पानियों में जाने कैसा वेग आया। इसी पानी के ज़ोर में से एक बिजली पैदा हुआ। मुहब्बत और नफरत की तारों ने मिलकर इस बिजली को जगा दिया, और इसकी रोशनी में कुमार को लगा कि अलका उसके पास थी। अलका उसके अन्दर भी थी, और अलका उसके बाहर भी थी। कुमार ने चन्द्रा की मुठ रुपयों से भर दी। ये रुपये चन्द्रा से आज के स्वांग के लिए माफी मांग रहे थे।

कुमार गली में से होता हुआ बड़े बाजार में आ पहुंचा, और पपरोला को जा रही बस में बैठ गया।

बस के पपरोला पहुंचते-पहुंचते अंधेरा गहरा हो गया था। डेढ़

मील अभी और बाकी था। पर कुमार जल्दी-जल्दी पांव उठाता हुआ अपने चक्क की तरफ इस तरह बढ़ा जैसे वहां उसका कोई इन्तज़ार कर रहा हो।

चक्क की कच्ची पगडंडी से उतरकर कुमार सीधा झुग्गियों की तरफ चला गया। जिस झुग्गी में अलका ने दियों के बहुत-से आले बनाए हुए थे, कुमार ने उस झुग्गी में जाकर सब दिये जला दिए। झुग्गी की दीवार झिलमिला उठी। कच्ची उचान पर ऊन का गलीचा बिछा हुआ था। कुमार जब उस गलीचे पर बैठा तो उसे लगा जैसे आज उसके विवाह की पहली रात हो। अलका कहीं नहीं गई थी, अलका उसके पास थी। अलका उसके अन्दर थी।...और फिर कुमार ने उस दीवार की ओर देखा, जिस दीवार पर अलका ने पानी की लहरें बनाकर पानी में एक रेखा खींची हुई थी। कुमार के दिल में आया, कि वह अभी रंग और ब्रुश लेकर पानी में खिंची हुई रेखा को मिटा दे....!...

## १६

अलका ने कोठी के बगीचे में एक ऊंची जगह पर पत्थर की एक शिला रखी हुई थी। इस शिला पर वह शाम को चाय के प्याले रखकर अपने पिताजी को आवाज़ देकर बुला लेती थी। पिताजी रोज़ नियमपूर्वक शाम के छः बजे चाय पीते थे, और फिर सैर करने के लिए चले जाते थे। अलका उनके आने तक बगीचे में ही बैठी रहती थी।

आज पिताजी को गए कुछ ही देर हुई थी। जगदीशचन्द्र कोठी के बाहरी दरवाज़े में से धीरे से अलका के आस आ गया। अलका चाय के खाली प्याले उठा रही थी।

"आप!"

"मैं कितनी देर से उस तरफ मोड़ पर खड़ा हुआ था। पिताजी के चले जाने पर अन्दर आने की सोच रहा था।"

"पिताजी ने आपको आने से कभी नहीं रोका।"

"पर मैं तुम्हें अकेले में मिलना चाहता था।"

"वैठिए।"

"वैठने का अधिकार मैंने खो दिया है, पर आज मैं वही अधिकार लेने आया हूं···"

"आप अभी तक वापस नहीं गए ?···आज पन्द्रह तारीख हो गई है···"

"वापस जाना चाहा था, जा नहीं सका···अलका !"

"जी !"

"मैं उस दिन जव रात के अंधेरे में यहां से चला गया था···"

"मैंने आपको जाते हुए देखा था।"

"तुमने उस दिन क्या सोचा होगा ?"

अलका ने हंसकर कहा, "जहां तक आपकी पीठ दिखाई देती रही, मैं आपकी पीठ की तरफ देखती रही, और उससे माफी मांगती रही।"

"माफी तो उसे मांगनी चाहिए, जो पीठ करके चला जाए !"

"आप किसीकी तरफ पीठ करके जानेवाले नहीं थे ; जाने के लिए मैंने आपको मजवूर किया था, इसलिए मैं आपकी पीठ से माफी मांगती रही···"

जगदीश ने एक गहरा सांस लिया, और अलका की तरफ देखते हुए वोला, "न कोई तुम्हारी तरह सोच सकता है, न कोई तुम्हारी तरह वोल सकता है ! अव तुम समझी हो कि मैं जाकर भी क्यों नहीं जा सका। लगता था दुनिया में हुस्न भी बहुत मिल जाएगा, जवानी भी मिल जाएगी, पर यह जो मैंने तुममें देखा है, वह मुझे कभी नहीं मिलेगा !"

अलका कुछ नहीं वोली। उसने सिर झुका लिया।

"यह जो आठ तारीख गुज़र गई है अलका, वह मुझे लौटा दो !"

"तारीख तो लौट सकती है, पर···"

"अव मेरे मन में कोई 'पर' नहीं रहा, और न तुम्हारे मन में रहेगा।"

"क्यों ?"

"क्योंकि उसका कारण नहीं रहा।"

"कारण उसी तरह है, जैसे पहले था।"

"नहीं अलका, अब वह कारण नहीं रहा। तुम्हें एक अपनी चोरी बताऊं ?"

"क्या ?"

"मैं तुमसे भी पूछ सकता था, पर पूछा नहीं था। खुद ही सोचता रहा, कि आखिर वह कौन-सा आदमी था, जिसे तुम इतना प्यार करती थीं !"

"आप पूछते, मैं बता देती।"

"मैं खुद ही सोचता रहा। जो सोचा था, ठीक निकला।"

"उनका नाम कुमार है।"

"मुझे पता है।"

"पर यह पता लगने-भर से कारण कैसे मिल गया ?"

"मैं वहां गया था, चक्क नम्बर छत्तीस में, उसे देखने के लिए।"

"फिर ?"

"जब मैंने उसे देखा वह होश में नहीं था, इसलिए मुझे यह मालूम नहीं कि वह कैसा आदमी था। अच्छा ही होगा। पर···"

"वे बीमार हैं ?"

"मेरा खयाल है कि अब तक ज़िन्दा नहीं होगा। डाक्टरों ने बताया था, कि मुश्किल से दो रातें और गुज़रेंगी। यह कल सुबह की बात है।"

अलका पत्थर की तरह पत्थर की शिला पर बैठ गई।

"अलका, तुम यह मत सोचना कि मैं उसकी मौत से खुश हो रहा हूं···बल्कि डाक्टर ने जो दवा लिखकर दी थी, वह वहां कहीं से न मिल सकी। मैं आते हुए पठानकोट से वह दवा भिजवाकर आया हूं···मैंने यह बिलकुल नहीं चाहा था कि वह ज़िन्दा न रहे···"

"उन्हें क्या तकलीफ थी ? छाती में दर्द था ?" अलका शिला से इस तरह उठ खड़ी हुई, जैसे अभी कुमार के पास चल देगी, और उसे बचा लेगी।

"हां, छाती में दर्द था। चेतू ने बताया था कि बाबूजी को यह

दर्द पहले भी हो जाया करता था···पर इस वार बुखार भी हो गया था, और यही बुखार दिन-ब-दिन बढ़ता गया था।···वह शायद एक रात सर्दी में बैठकर झुग्गी की दीवार पर कोई तस्वीर बनाता रहा। झुग्गी की एक दीवार में दियों के लिए बहुत-से आले बने हुए हैं। वह सारी रात दिये जलाकर एक तस्वीर बनाता रहा, तभी उसकी छाती को ठंड लग गई···"

"चेतू ने मुझे···"

"चेतू का इसमें कोई कसूर नहीं, अलका! वह यहां आकर तुम्हें खबर देना चाहता था, पर कुमार ने आने नहीं दिया।"

"मुझे आप बता देते···"

"यह मेरे जाने से पहले की बात है, अलका! मुझे सिर्फ चेतू ने, और उसकी बेटी ने बताई थी।"

"पर···"

"मेरा खयाल है कि उसकी दिमागी हालत ठीक नहीं थी। मुझसे ज़्यादा तुम्हें पता होगा···वह शायद शुरू से ही कुछ इसी तरह था···"

"किस तरह?···"

"चेतू कहता था, कि बाबूजी को यह मालूम ही नहीं कि तुम अमृतसर चली आई हो।"

"क्या?···"

"वह समझता था कि तुम अभी तक अपनी झुग्गी में रहती हो···तू वहां एक झुग्गी में रहती थी न? मैंने वे झुग्गियां भी देखी थीं···"

अलका जगदीश की ओर देखने लगी।

"मैं ठीक कह रहा हूं, अलका! अगर वह ज़िन्दा भी रहता, या अब भी किसी तरह बच जाए, तो मैं जो कुछ उसके बारे में सुन आया हूं, उससे मुझे बिलकुल यह डर नहीं रहा कि वह कभी हमारी ज़िन्दगी में कोई दखल दे सकता है।"

"वे बच जाएंगे?"

"बचने की बात मैंने यूंही कही है, अलका! मुझे डाक्टर ने खुद

ही बताया था कि वह बच नहीं सकता···पर तू यह मत सोचना कि मैं उसकी मौत से खुश हूं···मैं अब भी चाहता हूं कि वह बच जाए··· पर जिस आदमी की दिमागी हालत ठीक न हो, वह बचकर क्या करेगा!···वैसे वह आर्टिस्ट बहुत अच्छा है, मैंने उसकी तस्वीरें देखी थीं।"

"दिमागी हालत ?"

"उसे शायद किसी जिन्न-प्रेत की कसर थी। यह मेरा खयाल नहीं, अलका ! मैं किसी जिन्न-प्रेत को नहीं मानता। चेतू चाचा ऐसा सोचता था···उसने बताया था कि बाबूजी बैठे-बैठे किसीसे बातें करते रहते थे ; और कई बार अपने पलंग की ओर हाथ करके चेतू को पूछते थे, कि उसे पलंग पर बैठी हुई जिन्नी दिखती थी या नहीं··· क्या नाम है चेतू की बेटी का, नाथी ? वह भी यही कहती थी कि बाबूजी को पैरों का कोई वहम पड़ गया था। वे उससे पूछते थे कि जिन्नी के पैर उलटे होते हैं या सीधे ?···और या नींद में कहते थे, कि पानी में रेखा नहीं खिंचती, रेखा का भरम होता है···यह सब शायद बुखार की वजह से होगा।"

अलका ने मुंह घुमा लिया। एक हाथ से उसने पत्थर की शिला को कसकर पकड़ा हुआ था। आंसुओं की जितनी भी बूंदें अलका की आंखों से टपककर पत्थर की शिला पर गिरीं, शिला को लगा कि वह इन बूंदों से पिघल जाएगी।

"अलका !" जगदीश ने पास होकर अलका के कन्धे पर हाथ रखा।

"जी !"

"मैं जानता था तुम्हें दुःख होगा। आखिर तुमने कभी उसे इतना प्यार किया था। पर यह तुम्हारे और मेरे बस की बात नहीं। जाने उसकी किस्मत कैसी थी ! वह तुम जैसी लड़की से प्यार न कर सका। पता नहीं उसके मन में क्या था। पर अब शायद यह बात ही खत्म हो गई।"

अलका से बोला न गया। उसने इन्कार में सिर हिला दिया जैसे वह कह रही हो, 'यह बात अभी खत्म नहीं हुई, यह बात कभी

दर्द पहले भी हो जाया करता था···पर इस बार बुखार भी हो गया था, और यही बुखार दिन-ब-दिन बढ़ता गया था।···वह शायद एक रात सर्दी में बैठकर झुग्गी की दीवार पर कोई तस्वीर बनाता रहा। झुग्गी की एक दीवार में दियों के लिए बहुत-से आले बने हुए हैं। वह सारी रात दिये जलाकर एक तस्वीर बनाता रहा, तभी उसकी छाती को ठंड लग गई···"

"चेतू ने मुझे···"

"चेतू का इसमें कोई कसूर नहीं, अलका ! वह यहां आकर तुम्हें खबर देना चाहता था, पर कुमार ने आने नहीं दिया।"

"मुझे आप बता देते···"

"यह मेरे जाने से पहले की बात है, अलका ! मुझे सिर्फ चेतू ने, और उसकी बेटी ने बताई थी।"

"पर···"

"मेरा खयाल है कि उसकी दिमागी हालत ठीक नहीं थी। मुझ-से ज्यादा तुम्हें पता होगा···वह शायद शुरू से ही कुछ इसी तरह था···"

"किस तरह ?···"

"चेतू कहता था, कि बाबूजी को यह मालूम ही नहीं कि तुम अमृतसर चली आई हो।"

"क्या ?···"

"वह समझता था कि तुम अभी तक अपनी झुग्गी में रहती हो···तू वहां एक झुग्गी में रहती थी न ? मैंने वे झुग्गियां भी देखी थीं···"

अलका जगदीश की ओर देखने लगी।

"मैं ठीक कह रहा हूं, अलका ! अगर वह ज़िन्दा भी रहता, या अब भी किसी तरह बच जाए, तो मैं जो कुछ उसके बारे में सुन आया हूं, उससे मुझे बिलकुल यह डर नहीं रहा कि वह कभी हमारी ज़िन्दगी में कोई दखल दे सकता है।"

"वे बच जाएंगे ?"

"बचने की बात मैंने यूंही कही है, अलका ! मुझे डाक्टर ने खुद

ही बताया था कि वह बच नहीं सकता···पर तू यह मत सोचना कि मैं उसकी मौत से खुश हूं···मैं अब भी चाहता हूं कि वह बच जाए··· पर जिस आदमी की दिमागी हालत ठीक न हो, वह बचकर क्या करेगा!···वैसे वह आर्टिस्ट बहुत अच्छा है, मैंने उसकी तस्वीरें देखी थीं।"

"दिमागी हालत ?"

"उसे शायद किसी जिन्न-प्रेत की कसर थी। यह मेरा खयाल नहीं, अलका ! मैं किसी जिन्न-प्रेत को नहीं मानता। चेतू चाचा ऐसा सोचता था···उसने बताया था कि बाबूजी बैठे-बैठे किसीसे बातें करते रहते थे ; और कई बार अपने पलंग की ओर हाथ करके चेतू को पूछते थे, कि उसे पलंग पर बैठी हुई जिन्नी दिखती थी या नहीं··· क्या नाम है चेतू की बेटी का, नाथी ? वह भी यही कहती थी कि बाबूजी को पैरों का कोई वहम पड़ गया था। वे उससे पूछते थे कि जिन्नी के पैर उलटे होते हैं या सीधे ?···और या नींद में कहते थे, कि पानी में रेखा नहीं खिंचती, रेखा का भरम होता है···यह सब शायद बुखार की वजह से होगा।"

अलका ने मुंह घुमा लिया। एक हाथ से उसने पत्थर की शिला को कसकर पकड़ा हुआ था। आंसुओं की जितनी भी बूंदें अलका की आंखों से टपककर पत्थर की शिला पर गिरीं, शिला को लगा कि वह इन बूंदों से पिघल जाएगी।

"अलका !" जगदीश ने पास होकर अलका के कन्धे पर हाथ रखा।

"जी !"

"मैं जानता था तुम्हें दुःख होगा। आखिर तुमने कभी उसे इतना प्यार किया था। पर यह तुम्हारे और मेरे बस की बात नहीं। जाने उसकी किस्मत कैसी थी ! वह तुम जैसी लड़की से प्यार न कर सका। पता नहीं उसके मन में क्या था। पर अब शायद यह बात ही खत्म हो गई।"

अलका से बोला न गया। उसने इन्कार में सिर हिला दिया, जैसे वह कह रही हो, 'यह बात अभी खत्म नहीं हुई, यह बात कभी

खत्म नहीं होगी !'

"अलका !"

"जी !"

"मैं तुम्हारे दुःख को समझता हूं, अलका ! इसीलिए मैं वि
में धूमधाम नहीं करूंगा। कल या परसों हम पन्द्रह मिनटों में
रस्म कर लेंगे, फिर मैं तुम्हें सीधा···"

"मेरा विवाह हो चुका है, जगदीश !"

"अलका !"

"काफी देर हुई, मेरा कुमार से विवाह हुआ था। पर वे स
थे कि पानी में रेखा खिंच सकती है। अब उन्हें मालूम हो गय
कि पानी में रेखा नहीं खिंचती। इसीलिए मैं रात की गाड़ी से
पास चली जाऊंगी—अपने घर चली जाऊंगी···"

"पर अलका, वह तो···"

"वे ज़रूर ज़िन्दा होंगे !"

"तुम यह भी देख लो जाकर, खुद जाकर देख लो। पर
तुम्हारे जाने तक कुमार ज़िन्दा न हुआ···"

"फिर भी मैं वहां अपने घर रहूंगी, एक विधवा औरत की
रहूंगी !"

○ (

खत्म नहीं होगी !'

"अलका !"

"जी !"

"मैं तुम्हारे दुःख को समझता हूं, अलका ! इसीलिए मैं विवाह में धूमधाम नहीं करूंगा। कल या परसों हम पन्द्रह मिनटों में यह रस्म कर लेंगे, फिर मैं तुम्हें सीधा..."

"मेरा विवाह हो चुका है, जगदीश !"

"अलका !"

"काफी देर हुई, मेरा कुमार से विवाह हुआ था। पर वे सोचते थे कि पानी में रेखा खिंच सकती है। अब उन्हें मालूम हो गया है, कि पानी में रेखा नहीं खिंचती। इसीलिए मैं रात की गाड़ी से उनके पास चली जाऊंगी—अपने घर चली जाऊंगी..."

"पर अलका, वह तो..."

"वे ज़रूर ज़िन्दा होंगे !"

"तुम यह भी देख लो जाकर, खुद जाकर देख लो। पर अगर तुम्हारे जाने तक कुमार ज़िन्दा न हुआ..."

"फिर भी मैं वहां अपने घर रहूंगी, एक विधवा औरत की तरह रहूंगी !"

ooo